ABOUT THE BOOK

On behalf of myself and my Russian colleagues who are studying the problems of Ancient Indian Literature, we wish great success to Dr. Ram Murti Sharma Ph.D., D. Litt. and through him all research scholars, new successes and fruitful results of their deep investigation. Dr. Sharma has made a most valuable contribution to the subject through his D. Litt. thesis -Advaita Vedānta. Undoubtedly his work is first of its kind.

-E. P. CHELISHEV

*Doctor of Literature, Professor*
*Vice-President of the Society of Joint Indian Culture Relations*
*Member of the Soviet Peace Cammitteh*
*Jawahar Lal Nehru Award Winner*

.........Taking into consideration the vast range of the topic, its comprehensive outlook and the scholarly method employed in working out its detailed treatment, characterized both by caution and critical insight, there is no doubt that the present work is a most valuable and scholarly contribution to the subject. The work is first of its kind and I congratulate Dr. Sharma for his high scholarship and contribution to the subject

DR. MANGAL DEV SHASTRI
*M.A., D. Phil. (Oxon)*
*Ex-Vice-Chancellor, Sanskrit University, Varanasi*

Dr. Sharma has consulted all possible relevant sources for collecting material for his thesis. He has ably made out a case to prove that Vedānta has been one of the main currents of philosophic thoughts in the east and the west. He has for the first time given a systematic exposition of the development of the Advaita from the earliest times till up to date and as such his thesis is charactrised by a fresh aproach towards interpretation of facts,

DR. UMESH MISHRA
*M.A., D. Litt.*
*University of Allahabad*

Rs. 550.00

SATISH KUMAR MISHRA

# अद्वैत वेदान्त

## (इतिहास तथा सिद्धान्त)

डॉ० राममूर्ति शर्मा
एम. ए., पी-एच. डी., डी० लिट्., शास्त्री,
एफ़. आर. ए. एस. (लन्दन),
राष्ट्रपतिसम्मानित एवं पुरस्कृत

ईस्टर्न बुक लिंकर्स
दिल्ली :: (भारत)

प्रकाशक :
ईस्टर्न बुक लिंकर्स
५८२५, न्यू चन्द्रावल, जवाहर नगर,
दिल्ली–११०००७



तृतीय संस्करण : १९९८

I.S.B.N. : 81-86339-53-1

मूल्य : रु० ५५०.००

लेज़र कम्पोजिंग : एस० एन० कम्प्यूटर्स
लारेंस रोड, दिल्ली-३४ फोन-७२८०७९९

मुद्रक–अमर प्रिंटिंग प्रेस, (शाम प्रिंटिंग एजेन्सी)
८/२५ डबल स्टोरी, विजय नगर, दिल्ली–११०००९

परम पूज्य-

'परमाचार्य' श्री चन्द्रशेखरेन्द्र सरस्वती

श्री शङ्कराचार्य, काञ्ची कामकोटि पीटम्

(काञ्चीपुरम्) की पुण्य स्मृति में

ब्रह्म वेदान्तशास्त्रादेवावगम्यते

–शंकराचार्य

अद्वैतः सर्वभावानां देवस्तुर्यो विभुः स्मृतः

–गौडपादकारिका, १।१०

भावा अप्यद्वयेनैव तस्मादद्वयता शिवा

–गौडपादकारिका, २।३३

तस्मादेवं विदित्वैनमद्वैते योजयेत् स्मृतिम् ।
अद्वैतं समनुप्राप्य जडवल्लोकमाचरेत् ।।

–गौडपादकारिका, २।३६

# प्राक्कथन

## तृतीय संस्करण

## (१९९७)

मुझे परम हर्ष है कि मेरे जैसे अल्पज्ञ द्वारा किए गए भारतीय दर्शन, विशेषतः वेदान्त के चिन्तन को भारतीय दर्शन एवं वेदान्त के जिज्ञासुओं, विद्यार्थियों एवं विपश्चिद्वर्ग ने हृदय से स्वागत किया है। मैं इन सभी का अत्यन्त कृतज्ञ हूं। मुझे प्रस्तुत प्रयास–"अद्वैत वेदान्त : इतिहास तथा सिद्धान्त" को भारतीय दर्शन एवं वेदान्त के पाठकों को उपहृत करते समय प्रचुर प्रसन्नता हो रही है।

मैं मानता हूं कि वेदान्त के अनुशीलन से जीवन में जो शान्ति एवं सुख मिलता है, वह अन्य किसी पद्धति से नहीं। इसका कारण इस दर्शन की सत्ताविवेचना, आध्यात्मिकता, दार्शनिकता, धर्मानुकूलता, लोकोपादेयता एवं इसका निर्गलित होना है। साम्प्रदायिक एवं सामाजिक समस्याप्रधान युग में वेदान्त की उपादेयता देश विदेश में जिस मुग्धभाव से स्वीकार की जा रही है, वह इसकी लोकप्रियता का प्रमाण है। इस लोकप्रियता का कारण यही है कि एकात्मवाद की दृष्टि के कारण वेदान्त दर्शन एक सार्वभौम सम्पत्ति है, जिसमें मानव मात्र भागीदार है। वेदान्त का उद्देश्य यदि देखा जाय तो एक ऐसे आदर्श मानव का स्वरूप प्रस्तुत करना है, जो मोह एवं दम्भादि से दूर रह कर अनासक्ति भाव से सत्कर्मों का सम्पादन करते हुए जीवन्मुक्त का व्यवहार करता है। न उसमें आकांक्षाऐं होती हैं और न तृष्णा, न ईर्ष्या और न द्वेष। ऐसे आदर्श व्यक्ति का एक ही भाव प्रधान होता है, और वह है–अद्वैत भाव।

यह निःसङ्कोच कहा जा सकता हैं कि मेरी कृतियों–"शङ्कराचार्य के मायावाद का आलोचनात्मक अध्ययन" तथा "अद्वैत वेदान्त : इतिहास तथा सिद्धान्त" के पाठकों से मिले प्रोत्साहन का ही यह परिणाम है कि इनके पश्चात् मैं, वेदान्तसार (सम्पादित) वैदिक साहित्य का इतिहास, Some Aspects of Advaita philosophy, Glimpses of vedānta, Encyclopaedia of vedānta. The Veda and Vedanta तथा Vedic cosmogony को वेद-वेदान्त के सुहृत् पाठकों के समक्ष प्रस्तुत कर सका हूं।

जहां तक प्रस्तुत ग्रन्थ, "अद्वैत वेदान्त : इतिहास तथा सिद्धान्त" की बात है, इसके समादर का इस से बड़ा प्रमाण क्या हो सकता है कि वेदान्त का कदाचित् ही कोई शोधार्थी हो जो अपने शोधकार्य में इस ग्रन्थ का उपयोग न करता हो। मेरे लिए यह "काव्यं यशसे" की दृष्टि से परम सन्तोष का विषय है। मुझे पूर्ण विश्वास है कि भारतीय दर्शन एवं वेदान्त का सुधी पाठकसमाज इस ग्रन्थ का पूर्ववत् स्वागत करेगा तथा मुझे स्वाध्याय की पुनः प्रेरणा देगा।

अरविन्द दर्शन के मनीषी चिन्तक श्रद्धेय डा० किरीट जोशी जी से मुझे अपने अध्ययन-चिन्तन में सदैव सत्परामर्श मिलता रहा है, जिसके लिए मैं उनका अतिशय कृतज्ञ हूँ।

ईस्टर्न बुक लिंकर्स के स्वत्वाधिकारी श्री शाम मलहोत्रा मेरे हर लेखन को सादर एवं सप्रेम प्रकाश में लाने के लिए संनद्ध रहते हैं, इसके लिए उन्हें मेरा धन्यवाद एवं शुभ कामनाऐं हैं। इसी प्रकार उनके पुत्रद्वय– भी उनके अनुसर्ता हैं, एवतदर्थ मैं उनकी पूर्ण सफलता की कामना करता हूं।

मणिद्वीप — रामपूर्ति शर्मा

दिल्ली, १९९७

# प्राक्कथन

(द्वितीय संस्करण)

(१९८७)

सम्प्रति 'अद्वैत वेदान्त : इतिहास का सिद्धान्त' का द्वितीय संस्करण पाठकों की सेवा में प्रस्तुत करते हुए मुझे परम प्रसन्नता का अनुभव हो रहा है। भारतीय दर्शन के सामान्य जिज्ञासुओं विशेषतः' वेदान्त के अध्येताओं, शोधकर्ताओं एवं मनीषी विपश्चितों द्वारा इस ग्रन्थ का हार्दिक अभिनन्दन किया गया है, यह मेरे लिए गौरव की बात है। इस सम्बन्ध में यह उल्लेखनीय है कि अनेक विद्वानों ने इस के सम्बन्ध में गद्यात्मक एवं पद्यात्मक पत्र लिखकर मुझे प्रोत्साहित किया है। इस प्रकार के पत्र मुझे देश के प्रत्येक भाग से उपलब्ध हुए है, जिनका विवरण प्रस्तुत करना यहां सम्भव नहीं है। इन 'सन्ति सन्तः कियन्तः श्री का मैं हृदय से आभारी हूँ। अनेकानेक विश्वविद्यालयों ने इसे एम० ए० के पाठ्यक्रम में निर्धारित किया है। उत्तर प्रदेश शासन ने इसे विशेष पुरस्कार से पुरस्कृत किया है, इसके लिए मैं उत्तर प्रदेश शासन के प्रति कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ।

यहां यह कहना अप्रासङ्गिक न होगा कि प्रस्तुत ग्रन्थ के समान ही मेरे कई अन्य ग्रन्थों— शंकराचार्य : उनके मायावाद तथा अन्य सिद्धान्तों का आलोचनात्मक अध्ययन 'वैदिक साहित्य का इतिहास' तथा 'वेदान्तसार' का भी पाठकों ने हृदय से स्वागत किया है। इनमें, शंकराचार्य एवं वेदान्तसार भी उत्तरप्रदेश शासन द्वारा पुरस्कृत हुए हैं। इन ग्रन्थों के नवीन संस्करण भी पाठकों की सेवा में शीघ्र ही प्रस्तुत किए जाऐंगे। इनमें से 'वैदिक साहित्य का इतिहास' भी वर्तमान प्रकाशक–ईस्टर्न बुक लिंकर्स, दिल्ली द्वारा शीघ्र प्रस्तुत किया जा रहा है। ईस्टर्न बुक लिंकर्स द्वारा ही मेरे एक अन्य ग्रन्थ–Some Aspects of Advaita Philosophy का भी प्रकाशन किया गया है। इस ग्रन्थ का भी देश-विदेश में स्वागत हुआ है। इसके विषय में प्रसिद्ध अमेरिकन विद्वान गेराल्ड लारसन ने लिखा है–The book because if its clear and systematic presentation of the

subtleties of Vedānata, will be especially welcome to the scholars of Advaita Vedānta,

It shows the eminence of Professor Ram Murti Sharma whom I consider one of the topmost scholars of the field (Foreword)

मुझे अपने दर्शनसम्बन्धी शोधकार्य के सम्बन्ध में दर्शशास्त्र के परम-विशिष्ट विद्वान् एवं मनीषी चिन्तक आचार्य श्री के० सच्चिदानन्द मूर्त्ति जी से विशेष प्रेरणा एवं परामर्श मिलता रहा है, जिसके लिए मेरा कृतज्ञताज्ञापन न्यूनतम है।

अनेकानेक पत्रों द्वारा प्रस्तुत ग्रन्थ के पुनः प्रकाशन आग्रह होने पर भी इसे पाठकों के समक्ष प्रस्तुत नहीं किया जा सका, इसका मुझे खेद है। इसका प्रथम प्रकाशन नेशनल पब्लिशिंग हाउस, दरिया गंज, दिल्ली, द्वारा सम्पन्न हुआ था। इस समय 'ईस्टर्न बुक लिंकर्स' के स्वत्वाधिकारी श्री शाम जी मलहोत्रा इसे प्रकाश में ला रहे हैं, जिन्हें मैं धन्यवाद देता हूं।

मुझे पूर्ण आशा है, सुधी पाठक इस द्वितीय संस्करण का पूर्ववत् स्वागत करेंगे तथा मुझे इसकी न्यूनताओं से अवगत कराऐंगे।

मकरसंक्रान्ति
१९८७ रामूर्ति शर्मा
चण्डीगढ़

# पुरोवाक् (१९७३)

## प्रथम संस्करण

वेदान्तदर्शन के अद्वैतवाद का सिद्धान्त भारतीय चिन्तन की परम्परा में अति प्राचीन एवं महत्त्वपूर्ण है। यद्यपि इसे सैद्धान्तिक दृष्टि से सुव्यवस्थित रूप आचार्य शंकर ने प्रदान किया, तथापि इसका प्रारूप वेदों तक में मिल जाता है। अद्वैत-विषयक विचार समस्त संस्कृत वाङ्मय में यत्र-तत्र बिखरे पड़े हैं। सहस्रों वर्ष पूर्व ही भारतीय ऋषियों ने अपनी ऋतम्भरा प्रज्ञा से अनेकता में एकता के दर्शन कर लिये थे। सृष्टि की समस्त विविधता के पीछे एकता है, जिससे उसका उद्भव हुआ है और जिसमें उसे समा जाना है–यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, यत् प्रयन्त्यभिसंविशन्ति, यह उन्होंने जान लिया था। इस तथ्य को भी उन्होंने हृदयंगम कर लिया था कि परमार्थतत्व वस्तुतः एक है, उसे ही भिन्न नामों से पुकारा जाता है–एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्नि यमं मातरिश्वानमाहुः। मायोपहित वह तत्त्व भिन्न-भिन्न रूपों को अपना लेता है–मायोपहिततत्त्वस्य विवर्तो बहुधा मतः। आचार्य भर्तृहरि ने शब्द ब्रह्म का प्रतिपादन करते हुए माया के स्थान पर कालशक्ति को स्वीकार किया है और जन्म इत्यादि विकारों को तज्जन्य माना है–

अध्याहितकलां यस्य कालशक्तिमुपाश्रिताः।
जन्मोदयो विकाराः षड् भुविभेदस्य योनयः।।

इस कालशक्ति की वेदान्त-समस्त विक्षेप और आवरणशक्तियों के समकक्ष प्रतिवन्ध और अभ्यनुज्ञा शक्तियों को उन्होंने स्वीकार किया है। किंच उनकी कालशक्ति का अद्वैत वेदान्त की माया से भी मूल भेद है। जबकि माया ब्रह्म से पृथक् है, कालशक्ति शब्द ब्रह्म से अभिन्न है। प्रस्तुत ग्रन्थ के रचयिता ने भर्तृहरि-सिद्धान्त को शब्दाद्वैतवाद की संज्ञा दी है। वह समीचीन ही है।

अद्वैतवाद के अनेक रूप हमें उपलब्ध होते हैं। इस सिद्धान्त ने अनेक भारतीय एवं पाश्चात्य दार्शनिकों को प्रभावित किया है। अंग्रेजी में इस पर अनेक प्रामाणिक ग्रन्थ उपलब्ध हैं, पर हिन्दी में स्वतन्त्र रूप से कोई भी एक ऐसा ग्रन्थ नहीं था जिसमें इस महत्त्वपूर्ण दर्शन का सांगोपांग सैद्धान्तिक विवेचन एवं ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य में प्रतिपादन हो। इस दृष्टि से प्रस्तुत ग्रन्थ का अपना महत्त्व है। विद्वान् ग्रन्थकार का अद्वैतवाद का अध्ययन तलस्पर्शी है। उन्होंने इस ग्रन्थ के प्रणयन में बहुत परिश्रम किया है। न केवल अद्वैतवाद को ही अपितु अन्य भारतीय दर्शनों को भी हृदयंगम कर उन्होंने इस ग्रन्थ की रचना की है। मुझे आशा है कि विद्वत्समाज इसका समुचित आदर करेगा।

आचार्य एवं अध्यक्ष, संस्कृत विभाग,
दिल्ली विश्वविद्यालय

डा० सत्यव्रत शास्त्री
एम्.ए., एम्.ओ.एल्., पी-एच. डी., व्याकरणाचाय

# उपस्थापन

अनुभूति एवं विचार मानवीय अन्तजर्गत् के दो महत्त्वपूर्ण पक्ष हैं। दोनों ही पक्षों के अन्तर्गत अद्वैत वेदान्त की प्रतिष्ठा अत्यधिक स्पष्ट है। अनुभूति-क्षेत्रगत अद्वैतवाद की प्रतिष्ठा तो इसी से समझी जा सकती है कि विश्व का परिष्कृत-भावभूमि-सम्पन्न प्रत्येक मानव अद्वैतवाद एवं उससे उत्पन्न होने वाली आनन्दानुभूति को अपने जीवन की चरम उपलब्धि मानता है। अनुभूति-क्षेत्रगत अद्वैत वेदान्त की उक्त प्रतिष्ठा लौकिक एवं अलौकिक, दोनों ही दृष्टियों से है। जहां तक, अद्वैत वेदान्त दर्शन की वैचारिक प्रतिष्ठा की बात है, भारतीय वाङ्मय की प्राचीनतम एवं अमूल्य निधि–संहिताओं से ही अद्वैतसम्बन्धी विचार का दर्शन आरम्भ हो जाता है। आधुनिकतम विचारप्रधान एवं विश्वजनीन साहित्य के अन्तर्गत भी कदाचित् ही कोई ऐसा विचारक होगा, जिसने अपने प्रयोजनीय लक्ष्य के मूल में अद्वैतपरक विचार का शिलान्यास न किया हो।

शास्त्रीय दृष्टि से भी अद्वैत दर्शन का महत्त्व किसी प्रकार कम नहीं है। न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग एवं पूर्वमीमांसा दर्शनपद्धतियां, यद्यपि अद्वैत वेदान्त की यत्किंचित् विरोधिनी हैं, परन्तु फिर भी इन पर उपनिषद्वर्ती अद्वैतपरक विचारसूत्रों का प्रभाव देखा जा सकता है। इसके अतिरिक्त इस्लामी दर्शन, यूनानी दर्शन एवं यूरापीय दर्शन को भी भारतीय अद्वैत वेदान्त सिद्धान्त से अमूल्य देन प्राप्त हुई है और इस मध्य को क्रमशः, डा० ताराचन्द एवं कामिल हुसैन, मेगस्थनीज और शोपेनहार आदि समालोचकों ने निःसंकोच स्वीकार भी किया है।

इस प्रकार अद्वैत वेदान्त दर्शन के महत्त्व की दिशा तो अत्यन्त स्पष्ट है, परन्तु यह आश्चर्य है कि इतने महत्त्वपूर्ण दार्शनिक सिद्धान्त का ऐतिहासिक, तुलनात्मक एवं आलोचनात्मक अनुशीलन व्यवस्थित एवं प्रामाणिक रूप में पूर्ण नहीं हो सका है, जबकि ऐतिहासिक, तुलनात्मक एवं आलोचनात्मक दृष्टिकोण से किया गया अध्ययन ही किसी सिद्धान्त के वास्तविक स्वरूप का परिचायक होता है। अद्वैत वेदान्त के ऐतिहासिक अध्ययन की दिशा में, डा० दासगुप्त जैसे विद्वान् ने यदि कुछ प्रयत्न किया भी है, तो वह न्यून रूप में ही। परन्तु यह डा० दासगुप्त के अध्ययन की न्यूनता कदापि नहीं समझनी चाहिए, क्योंकि डा० दासगुप्त का उद्देश्य भारतीय दर्शन जैसे विशाल शास्त्र का आलोचनात्मक इतिहास लिखना था, केवल अद्वैत वेदान्त का नहीं। अपने उद्देश्य की पूर्ति में डा० दासगुप्त पूर्णतया सफल हुए हैं, यह इस लेखक की निःसंदिग्ध मान्यता है। अद्वैत वेदान्त के ऐतिहासिक अध्ययन की दिशा में, महा-महोपाध्याय पं० गोपीनाथ कविराज का भी कार्य स्तुत्य है। तन्त्र एवं दर्शनशास्त्र के अधिकारी विद्वान् कविराज जी ने 'अच्युत' पुस्तिका के अन्तर्गत अद्वैत वेदान्त का सूक्ष्म ऐतिह्य प्रस्तुत किया है, परन्तु कविराज जी ने अठाहरवीं शताब्दी तक के अद्वैत वेदान्त के आचार्यों का ही उल्लेख किया है। अद्वैत वेदान्त के विभिन्न सिद्धान्तों की समालोचना तो इस पुस्तिका में अनुपलब्ध ही है। अद्वैत वेदान्त के ऐतिहासिक अध्ययन के दृष्टिकोण से, बंगला लेखक आशुतोष शास्त्री का 'वेदान्त-दर्शन-अद्वैतवाद'

नामक ग्रन्थ अत्यन्त महत्वपूर्ण है, परन्तु इस ग्रन्थ के अन्तर्गत भी सिद्धान्त-समालोचना एवं तुलनात्मक-दृष्टिकोण की न्यूनता बनी रही है। इसके अतिरिक्त ऐतिहासिक पूर्णता का भी उक्त ग्रन्थ में अभाव ही है। जहां तक, अद्वैत वेदान्त के सिद्धान्तों के आलोचनात्मक एवं तुलनात्मक अध्ययन का प्रश्न है, कोई ऐसा ग्रन्थ मेरे देखने में नहीं आया, जिसमें अद्वैत वेदान्त की न्याय आदि भारतीय-दर्शनपद्धतियों, वैष्णवदर्शनपद्धतियों, ग्रीकदर्शन, यूरोपीय दर्शन एवं इस्लामी दर्शन के साथ तुलनात्मक विवेचना उपलब्ध हो। इसके अतिरिक्त वेदान्तिक अद्वैतवाद की शक्त्यद्वैतवाद, काश्मीरशैवदर्शन के स्पन्दवाद एवं प्रत्यभिज्ञावाद, बौद्धविज्ञानवाद एवं शून्यवाद, योगवासिष्ठ के अद्वैतवाद, भर्तृहरि के शब्दाद्वयवाद एवं गौडपादाचार्य के अजातवाद आदि सिद्धान्तों के साथ तुलनात्मक समीक्षा भी, मेरे विचार में अन्यत्र अलभ्य ही है।

अद्वैत वेदान्त के अध्ययन की उपर्युक्त न्यूनताओं के कारण ही, इस सिद्धान्त के सम्बन्ध में अनेक भ्रान्त धारणाओं का प्रचार हो गया है। इस भ्रान्त धारणाओं का फल यहां तक हुआ है कि समालोचकों ने बौद्ध दर्शन के शून्यवाद को अद्वैतवाद एवं अद्वैतवादी शंकराचार्य को 'प्रच्छन्न बौद्ध' तक कह दिया है। ऐसी ही अनेक विषमताओं के फलस्वरूप अद्वैत वेदान्त-सिद्धांत का मूल स्वरूप एवं महत्त्व दिन-प्रतिदिन आच्छन्न होता जा रहा है, यह स्पष्ट ही है।

इस प्रकार अद्वैत वेदान्त की उपर्युक्त महत्ता, उसके अपेक्षित अनुशीलन की अपूर्ति एवं अव्यवस्था, प्रस्तुत प्रबन्ध-लेखन के मूल कारण है। प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध (डी० लिट्०) के अन्तर्गत अद्वैत वेदान्त के इतिहास एवं सिद्धान्तों का आलोचनात्मक एवं तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया गया है। इस प्रकार प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध अद्वैत वेदान्त के क्षेत्र में अपना स्वतन्त्र अस्तित्व रखता है। दूसरे शब्दों में, यही इस प्रबन्ध की मौलिकता कही जा सकती है।

उपर्युक्त प्रयत्न के फलस्वरूप प्रथम अध्याय के अन्तर्गत अद्वैत वेदान्त के दार्शनिक महत्त्व एवं मूल्यांकन के सन्दर्भ में, अद्वैत वेदान्त का न्यायादि भारतीय दर्शन पद्धतियों, यूनानी दर्शन, विविध यूरोपीय दर्शन पद्धतियों एवं इस्लामी दर्शन के सिद्धान्तों के साथ तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है। इससे विश्व-दर्शन के क्षेत्र में अद्वैत वेदान्त की महत्ता स्पष्ट हुई है। न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, पूर्व-मीमांसा एवं उत्तर-मीमांसा के सैद्धान्तिक स्वरूप की समीक्षा भी, इस अध्याय के अन्तर्गत वर्तमान है। इस प्रकार इस अध्याय के अन्तर्गत अद्वैत वेदान्त का भारतीय एवं विदेशीय दर्शन के सिद्धान्तों के साथ साम्य एवं सम्बन्ध स्पष्ट हुआ है। द्वितीय अध्याय से इस प्रबन्ध का ऐतिहासिक पक्ष प्रारम्भ होता है। इस अध्याय में, ऋग्वेद से लेकर शंकराचार्य के पूर्ववर्ती बादरि, जैमिनि, काशकृत्स्न, औडुलोमि, कार्ष्णाजिनि, आत्रेय, आश्मरथ्य और काश्यप तक के काल का अद्वैत दर्शन का इतिहास प्रस्तुत किया गया है। इस प्रकार इस अध्याय के अन्तर्गत संहिताओं, ब्राह्मण ग्रन्थों, आरण्यकों, उपनिषदों, सूत्रों, पुराणों, श्रीमद्भगवद्गीता, तन्त्र-साहित्य, योगवासिष्ठ एवं उपर्युक्त बादरि आदि ऋषियों एवं आचार्यों के सिद्धान्तों के अन्तर्गत अद्वैत दर्शन का अव्यवस्थित एवं असैद्धान्तिक इतिहास ही उपलब्ध होता है। परन्तु यह निश्चित है कि इन ग्रन्थों एवं आचार्यों की देन के द्वारा अद्वैत वेदान्त की अत्यन्त पुष्ट पृष्ठभूमि का निर्माण हुआ है। तृतीय अध्याय में, पहले, शंकराचार्य के पूर्ववर्ती बोधायन, उपवर्ष, गुहदेव, कपर्दी, भारुचि, भर्तृहरि, भर्तृमित्र,

ब्रह्मनन्दी, टंक, द्रविडाचार्य, ब्रह्मदत्त, भर्तृप्रपंच, सुन्दरपाण्ड्य तथा गौडपादाचार्य एवं शंकराचार्य के गुरु–गोविन्द भगवत्पाद की दार्शनिक देन के सम्बन्ध में विचार किया गया है और फिर अद्वैतवाद के प्रमुख प्रस्थापक शंकराचार्य के अद्वैतवाद सिद्धान्त का सांगोपांग विवेचन किया गया है। यहां यह कह देना उपयुक्त होगा कि शंकराचार्य के पूर्ववर्ती साहित्य के अन्तर्गत अद्वैतवाद सिद्धान्त के सबल पृष्ठाधार का निर्माण तो हो चुका था, परन्तु अद्वैतवाद का सैद्धान्तिक एवं व्यवस्थित प्रतिपादन शंकराचार्य ने ही किया था। इस प्रकार इस अध्याय के अन्तर्गत शांकर अद्वैतवाद से सम्बद्ध ब्रह्म, जीव एवं मुक्ति आदि सिद्धान्तों का सालोचन विवेचन किया गया है और इसके पश्चात् शंकराचार्य के पश्चाद्वर्ती सुरेश्वराचार्य, पद्मपादाचार्य, वाचस्पतिमिश्र, सर्वज्ञात्ममुनि, आनन्दबोधभट्टारकाचार्य, प्रकाशात्मा, विमुक्तात्मा, चित्सुखाचार्य, अमलानन्द, विद्यारण्य, प्रकाशानन्द, मधुसूदन सरस्वती एवं धर्मराजाध्वरीन्द्र आदि एवं अठारहवीं शताब्दी के शास्त्रीय अद्वैत-दर्शन के प्रतिपादकों में, पंचानन-तर्करत्न एवं महामहोपाध्याय अनन्तकृष्ण शास्त्री की दार्शनिक देन का उल्लेख विशेष रूप से किया गया है। इसके अतिरिक्त उन्नीसवीं-बीसवीं शताब्दी के दार्शनिकों में स्वामी रामकृष्ण परमहंस, स्वामी विवेकानन्द, अरविन्द घोष एवं आचार्य विनोबा आदि के व्यावहारिक अद्वैतवाद का निरूपण भी इस अध्याय के अन्तर्गत उपलब्ध है। इसके साथ-साथ अद्वैत वेदान्त के भारतीय एवं पाश्चात्य समीक्षकों का उल्लेख भी इस अध्याय के अन्त में वर्तमान है। चतुर्थ अध्याय के अन्तर्गत अद्वैतवाद के स्वरूप के सम्बन्ध में विचार करते हुए, सगुण-निर्गुण, जगन्मिथ्यात्व, अज्ञान, अनिर्वचनीयख्यातिवाद, कार्य-कारणवाद, विवर्तवाद, दृष्टि-सृष्टिवाद एवं सृष्टि-दृष्टिवाद आदि विभिन्न सिद्धान्तों की समीक्षा की गई है। पंचम अध्याय के अन्तर्गत भी अद्वैतवाद के दार्शनिक स्वरूप का स्पष्टीकरण करते हुए अधिष्ठानवाद, अध्यासवाद, ईश्वरोपासनासम्बन्धी सिद्धान्त, मुक्तिः सम्बन्धी सिद्धान्त तथा वृत्ति आदि से सम्बन्धित सिद्धान्तों का आलोचनात्मक विवेचन किया गया है। इस अध्याय के अन्तर्गत 'काश्यां मरणान्मुक्ति' के सम्बन्ध में विशेष रूप से विचार किया गया है। षष्ठ अध्याय के अन्तर्गत शांकर अद्वैतवाद की प्रतिक्रिया से उत्पन्न वैष्णवदर्शनपद्धतियों का विवेचन है। इस सम्बन्ध में, रामानुजाचार्य, निम्बार्काचार्य, मध्वाचार्य, बल्लभाचार्य, चैतन्य स्वामी, जीवगोस्वामी एवं बलदेव विद्याभूषण के दार्शनिक सिद्धान्तों का निरूपण एवं अद्वैत वेदान्त के साथ तुलनात्मक विवेचन प्रस्तुत किया गया है। सप्तम अध्याय प्रस्तुत ग्रन्थ का पूर्णतया तुलनात्मक अंश है। फलतः, इस अध्याय में, अद्वैतवाद की शाक्तों के शक्त्यद्वैतवाद, काश्मीरशैवदर्शन के प्रत्यभिज्ञावाद एवं स्पन्दवाद, योगवासिष्ठ के कल्पनावादसम्मत अद्वैतवाद, बौद्ध विज्ञानवाद एवं शून्यवाद, भर्तृहरि के शब्दाद्वयवाद एवं गौडपादाचार्य के अजातवाद के साथ तुलनात्मक समीक्षा की गई है। इस तुलनात्मक समीक्षा के द्वारा वेदान्तिक अद्वैतवाद के सम्बन्ध में प्रचलित धारणाओं का निराकरण भी हुआ है। उदाहरण के लिए, शंकराचार्य के सम्बन्ध में प्रचलित 'प्रच्छन्न बौद्धत्व' वाली धारणा का निराकरण, इस अध्याय के अन्तर्गत किया गया है। अष्टम अध्याय, इस ग्रन्थ का उपसंहार रूप है। इस अध्याय में अद्वैत वेदान्त के ऐतिहासिक विकास एवं स्वरूप के सम्बन्ध में एक विहंगम-दृष्टिपात किया गया है और इसके पश्चात् अद्वैतवाद दर्शन की विशेषताओं एवं उसके दार्शनिक तथा व्यावहारिक महत्त्व का निरूपण किया गया है। इस सम्बन्ध में यह उल्लेखनीय है कि व्यावहारिक दर्शन की दृष्टि से अद्वैतवाद एक सफल जीवनदर्शन का सिद्धान्त है।

उपर्युक्त विषय का विवेचन एवं प्रतिपादन करते समय, लेखक ने प्रधानतया संस्कृत के मूल एवं टीका-ग्रन्थों का ही आश्रय लिया है, परन्तु आलोचनापद्धति के अन्तर्गत लिखे गए, अंग्रेज़ी, बंगला

एवं हिन्दी आदि अन्य भाषाओं में उपलब्ध ग्रन्थों से भी लेखक को पूर्ण सहायता मिली है। अपने कथन की पुष्टि एवं प्रामाणिकता के लिए लेखक ने संस्कृत के मूल ग्रन्थों के अतिरिक्त डा० दासगुप्त और डा० राधाकृष्णन् आदि समालोचक विद्वानों के ग्रन्थों को निःसंकोचभाव से उद्धृत किया है। यह लेखक उन सभी विद्वानों के प्रति कृतज्ञता ज्ञापन करता है, जिनके ग्रन्थों का उसने प्रवन्ध-लेखन के सम्बन्ध में कुछ भी उपयोग किया है।

विषय की असाधारणता एवं उसकी क्षेत्रगत विशालता के कारण, अनुसंधान काल में अनेक प्रकार की भ्रान्तियों एवं संदिग्धताओं का उत्पन्न होना, कम-से-कम इस लेखक के लिए तो स्वाभाविक ही था। इस सम्बन्ध में लेखक ने भारतीय दर्शन के अनेक विद्वानों से परामर्श प्राप्त कर अपनी अपूर्तियों के पूर्ण करने की चेष्टा की है।

अनुसंधान काल के अन्तर्गत, अद्वैत वेदान्त के विशेषज्ञ विद्वान् जगद् गुरु शंकराचार्य, श्रीकृष्णबोधाश्रम जी महाराज (ज्योतिर्मठ) से जो आशीर्वाद, सत्परामर्श एवं प्रेरणा मिली है, उसके लिए मैं श्री शंकराचार्य जी के प्रति श्रद्धावनत हूं। इसके अतिरिक्त काशी में सुमेरुमठ (शंकराचार्य-मठ) के अधीश्वर पूज्यपाद स्वामी आनन्दबोधाश्रम जी महाराज का मैं अत्यधिक ऋणी हूं कि उनके आश्रम में सौविध्यपूर्वक दीर्घ काल तक रहकर वेदान्त का अध्ययन कर सका हूं। भारतीय दर्शन के अधिकारी विद्वान् सर्वपल्ली डा० राधाकृष्णन्, महामहोपाध्याय श्री गोपीनाथ जी कविराज एवं डा० मंगलदेव जी शास्त्री (एम० ए०, डी० फिल०) का मैं अत्यधिक ऋणी हूं कि इन्होंने मुझे अपना अमूल्य समय प्रदान कर प्रोत्साहित किया है।

श्रद्धेय गुरूवर, डा० गोविन्दशरण जी त्रिगुणायत (एम० ए०, पी-एच० डी, डी० लिट्०) से प्रस्तुत शोधकार्य में अपूर्व साहाय्य एवं आशीर्वाद प्राप्त हुआ है, जिसके लिए मैं कृतज्ञताज्ञापन पर्याप्त नहीं समझता।

संस्कृत-जगत् के प्रख्यात विद्वान् पद्मभूषण, डा० वे० राघवन, पंडित बदरीनाथ जी शुक्ल, डा० सिद्धेश्वर जी भट्टाचार्य एवं डा० एन० के देवराज से भी वर्तमान शोधकार्य के सम्बन्ध में अनेक मूल्यवान् सुझाव उपलब्ध हुए है। इन सम्मान्य विद्वानों के प्रति कृतज्ञता ज्ञापित कर मुझे हर्ष है।

सम्मान्य डा० सत्यव्रत जी शास्त्री, एम० ए०, ए० ओ० एल०, व्याकरणाचार्य, पी-एच० डी० (मनमोहन नाथ दर प्रोफ़ेसर तथा अध्यक्ष, संस्कृत-विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय) ने अधिक व्यस्त रहने पर भी जो इस ग्रन्थ का पुरोवाक् लिखने का अनुग्रह किया है, यह उनके विद्वत् स्वभावजन्य स्नेह का ही परिणाम है। डा० सत्यव्रत जी से दिल्ली विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग को जो प्रेरणा मिलता रहता है, वह किसी से छिपा नहीं है। उनके प्रति हार्दिक आभार व्यक्त करना नितान्त स्वाभविक है।

संस्कृत के निष्णात विद्वान् एवं अनुरागी परमादरणीय डा० रामकरण जी शर्मा (निदेशक, राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली तथा ऑफिसर ऑन स्पेशल ड्यूटी (संस्कृत), शिक्षा मन्त्रालय, भारत सरकार के महान सौजन्य से इस ग्रन्थ के प्रकाशन के निमित्त शिक्षा मन्त्रालय की ओर से जो आर्थिक सहयोग प्रदान किया गया है, उसका मैं वस्तुतः ऋणी हूं। पी-एच० डी० तथा डी० लिट्० उपाधियों के निमित्त किए गए शोधकार्य में विद्वत्सेवी श्री शम्भुनाथ जी खन्ना (मुरादाबाद) से जो सौविध्य प्राप्त हुआ है, उसके लिए, मैं उनका आभारी हूं। अपने परिवार के सदस्यों में धर्मपत्नी श्रीमती चेतना शर्मा, भ्रातृव्य श्रीकृण शर्मा, अनुज वाचस्पति एवं आत्मज सुनीलकुमार का भी इस कृत्य में येन केन प्रकारेण सहयोग

प्राप्त हुआ है, जिसके लिए मैं इनका सर्वथा शुभैषी हूं। श्री रोहिताशकुमार शर्मा ने इस ग्रन्थ की अनुक्रमणिका तैयार करने में सहयोग दिया है, इसके लिए मैं इनके प्रति श्रेयस्काम हूं।

सरस्वती भवन पुस्तकालय, काशी, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय लाइब्रेरी, नेशनल लाइब्रेरी, कलकत्ता, गोयनका लाइब्रेरी, काशी, दिल्ली विश्वविद्यालय लाइब्रेरी तथा के०जी०के० कॉलेज लाइब्रेरी, मुरादाबाद के अधिकारियों से अनेक दुर्लभ ग्रन्थों की उपलब्धि हुई है, अतः ये सब मेरे धन्यवाद के पात्र हैं।

विद्वत्प्रेमी श्री कन्हैयालाल मलिक, प्रोप्राइटर, नेशनल पब्लिशिंग हाउस, दिल्ली बहुशः धन्यवाद के पात्र हैं कि उन्होंने मुझे इस ग्रन्थ को प्रस्तुत करने का अवसर दिया है। राष्ट्रभाषा प्रिंटर्स के अध्यक्ष श्री श्यामकुमार जी गर्ग का भी मैं कृतज्ञ हूं कि उन्होंने इस ग्रन्थ को सुचारु रूप से मुद्रित करने में पूर्ण सहयोग दिया है। यथाशक्ति प्रयत्न करने पर भी ग्रन्थ में त्रुटियों का पाया जाना असम्भव नहीं है। इस सम्बन्ध में शुद्धि-पत्र भी दे दिया गया है, परन्तु इसका अपर्याप्त होना आश्चर्यजनक नहीं है। अन्त में, नीरक्षीर-विवेकी विद्वानों एवं जिज्ञासुजनों की सेवा में इस ग्रन्थ को प्रस्तुत करने का मुझे अपार हर्ष है।

संस्कृत विभाग
दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली

—राममूर्ति शर्मा

# अनुक्रम

## १ : विषय-प्रवेश


दर्शन के क्षेत्र में अद्वैतवाद का स्थान १–५

न्याय दर्शन और अद्वैत वेदान्त ५

न्यायदर्शन की संक्षिप्त रूपरेखा, ५; प्राचीन और नव्य-न्याय, ५-६; प्राचीन और नव्य न्याय में अन्तर, ६; न्याय दर्शन की प्रक्रिया, ६; न्यायदर्शन में आत्मा और मुक्ति का स्वरूप, ७; नैयायिक की अन्यथाख्याति, ७; न्यायदर्शन और असत्कार्यवाद, ७-८; अद्वैत वेदान्त और न्यायदर्शन की तुलनात्मक समीक्षा, ८; न्याय और अद्वैत वेदान्त की मुक्ति, ६-११।

वैशेषिक दर्शन और अद्वैत वेदान्त ११

वैशेषिक दर्शन की संक्षिप्त रूपरेखा, ११-१२; वैशेषिक का परमाणुकारणवाद, १२; ईश्वर, १२-१३; वैशेषिक दर्शन और अद्वैत वेदान्त की तुलनात्मक समीक्षा, १३-१४।

सांख्य और अद्वैत वेदान्त दर्शन १४

सांख्य दर्शन की संक्षिप्त रूपरेखा, १४; सांख्य का अर्थ, १४; सांख्य दर्शन की प्राचीनता और उसके अनेक रूप, १५ उपनिषद् तथा भगवद्गीतावर्ती सांख्य, १५; महाभारतवर्ती तथा पौराणिक सांख्य, १५; चरक सांख्य, १५; ब्रह्म सूत्र तथा सांख्यकारिका का सांख्य, १५; विज्ञानभिक्षु द्वारा प्रतिपादित सांख्य, १५; सांख्य दर्शन और कार्य-कारणवाद, १५-१६; प्रकृति, १६-१७; गुण, १७-१८; पुरुष, १८-१६; पुरुषबहुत्व, १६; प्रकृति पुरुष एवं सृष्टि, १६-२१; मुक्ति, २१; जीवनमुक्ति और विदेह-मुक्ति, २१-२२; ईश्वर, २२; अद्वैत वेदान्त और सांख्य दर्शन की तुलनात्मक समीक्षा, २३-२४।

अद्वैत वेदान्त और योगदर्शन २४

योगदर्शन की संक्षिप्त रूपरेखा, २४-२५; योग शब्द का अर्थ, २५-२६ योगदर्शन में चित्त का स्वरूप, २६–क्षिप्त, २६; मूढ, २६; विक्षिप्त, २६; एकाग्र, २६-२७; निरुद्ध, २७; वृत्तियों का स्वरूप विवेचन, २७; प्रमाण, २७ विपर्यय, २७; विकल्प, २७; निद्रा, २७; स्मृति, २७; संस्कार, २८; योगदर्शन का क्लेश सम्बन्धी दृष्टिकोण, २८; अविद्या, २८; अस्मिता, २८; राग, २८; द्वेष, २६; अभिनिवेश, २६; योग के साधन, २६–यम, २६; नियम, २६; आसन, २६;

प्राणयाम, ३०; प्रत्याहार, ३०; धारणा, ३०; ध्यान, ३०; समाधि, ३०; समाधि के भेद, ३०-३१; ईश्वर सम्बन्धी मान्यता, ३१-३२; पुरुष की अपेक्षा 'पुरुष विशेष ईश्वर' की विशेषताएं, ३२-३३; योग की मुक्ति का सिद्धान्त, ३३; अद्वैत वेदान्त तथा योगदर्शन की तुलनात्मक समीक्षा, ३३-३४; अद्वैत वेदान्त तथा योग में चित्तवृत्ति निरोध का साम्य, ३४; अद्वैत वेदान्त और योगदर्शन में अविद्या का स्वरूप, ३४-३५; अद्वैत वेदान्त और योगदर्शन का ईश्वर सम्बन्धी सिद्धान्त, ३५-३६; अद्वैत वेदान्त और योगदर्शन की मुक्ति, ३६-३७; आलोचना, ३७-३८।

अद्वैत वेदान्त (उत्तरमीमांसा) और पूर्वमीमांसा दर्शन ३८

पूर्वमीमांसा का संक्षिप्त स्वरूप, ३८; पूर्वमामांसा का अर्थ, ३८-३९; मीमांसा की ज्ञानप्रक्रिया-प्रमाण निरूपण, ३९-४०; प्रत्यक्ष प्रमाण, ४०; प्रत्यक्ष के निर्विकल्पक और सविकल्पक भेद, ४०; आलोचना, ४०-४१; अनुमाण प्रमाण, ४१; आलोचना, ४१; शाब्द प्रमाण, ४१-४२; उपमान प्रमाण, ४२; अर्थापत्ति, ४२; अनुपलब्धि, ४२; प्रामाण्यवाद, ४२-४३; प्रभाकरमत, ४३; भट्टमत, ४३; मुरारि का मत, ४४; परतःप्रामाण्यवाद का निराकरण, ४४-४५; मीमांसक का अख्यातिवाद, ४५; पदार्थ-निरूपण, ४५; द्रव्य, ४५-४६; पृथ्वी,४६; जल,४६; तेज,४६; वायु,४६; आकाश,४६; काल,४६; दिशा,४६; आत्मा, ४६; मन,४६; शब्द,४६; अन्धकार,४६-४७; गुण, ४७; कर्म,४७; सामान्य,४७; शक्ति,४७; अभाव,४७; जगत् ,४७-४८; ईश्वर,४८; धर्म,४८-४९; विधि,४९; अर्थवाद,४९; मन्त्र,४९; स्मृति,४९; आचार,५०; नामधेय,५०; वाक्यशेष, ५०; सामर्थ्य, ५०; भावना, ५०; मोक्ष, ५० अद्वैत वेदान्त और मीमांसा दर्शन की तुलनात्मक समीक्षा, ५१; आत्मा, ५१-५२; ईश्वर, ५२; मोक्ष, ५२-५३; समालोचना, ५३।

अद्वैत वेदान्त और यूनानी दर्शन ५४

एलिया के दार्शनिक और अद्वैत वेदान्त, ५५; क्सेनोफेन की दार्शनिक विचारधारा और अद्वैत वेदान्त, ५५-५६; आलोचनात्मक दृष्टिकोण, ५६; फ्रूडेन्थल का मत, ५६; विलमोवित्ज का मत, ५६; डील्स का मत, ५६-५७; परमेनिद् की दार्शनिक विचारधारा और अद्वैत वेदान्त, ५७-५८; आलोचना, ५८-६०; ज़ेनो की दार्शनिक विचारधारा और अद्वैत वेदान्त, ६०-६१; प्लेटो की दार्शनिक विचारधारा और अद्वैत वेदान्त, ६१-६३; अरस्तु की दार्शनिक विचारधारा और अद्वैत वेदान्त, ६३-६६।

अद्वैत वेदान्त और कतिपय पाश्चात्य दार्शनिक एवं उनके दार्शनिक सिद्धान्त ६६-६७

डेकार्ट और अद्वैत वेदान्त, ६७; स्पिनोज़ा और अद्वैत वेदान्त, ६८-६९; लाइब्निज़ और अद्वैत वेदान्त, ६९-७०; अद्वैत वेदान्त की 'माया' और लाइब्निज़ का 'मेटिरियाप्राइमा' का सिद्धान्त, ७०-७१; बर्कले और अद्वैत वेदान्त, ७१-७२; बर्कले और दृष्टि-सृष्टिवाद, ७२; काण्ट और अद्वैत वेदान्त, ७२-७५; फिक्ते और अद्वैत वेदान्त, ७५-७६; फिक्ते का 'अंस्टास' सम्बन्धी और अद्वैत वेदान्त की माया, ७६-७७; शेलिंग और अद्वैत वेदान्त, ७७-७८; अद्वैत दर्शन की 'माया' तथा शेलिंग का 'डार्कग्राउन्ड' का सिद्धान्त, ७८-७९; हेगल और अद्वैत वेदान्त, ७९-८१; शोपेनहार और अद्वैत वेदान्त, ८१-८२–शोपेनहार और उपनिषद्वर्ती

संकल्पवाद ८२-८४।

अद्वैत वेदान्त और इस्लामी दर्शन ८५

इस्लामी दर्शन के कुछ प्रवर्तक, ८५–मोतज़ला सम्प्रदाय, ८५; करामी सम्प्रदाय, ८५; अशअरी सम्प्रदाय, ८५-८६; अद्वैत वेदान्त का ब्रह्मवाद और इस्लामी दर्शन, ८६-८७; अद्वैत वेदान्त और इस्लामी दर्शन का सृष्टि सम्बन्धी सिद्धान्त, ८७; जीव का अविनाशित्व, ८७-८८; परमतत्त्वज्ञान के स्वरूप का विचार, ८८; जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति और तुरीय अवस्थाएं, ८८-८६।

अद्वैतवाद की सैद्धान्तिक विचारधारा का संक्षिप्त स्वरूप ८६-६०

अद्वैतवाद और आचार दर्शन, ६१; उपनिषद्वर्ती आचार तत्त्व, ६१-६२; शांकर अद्वैत और आचार दर्शन, ६२; अदैत दर्शन का कर्म सिद्धान्त तथा आचार पक्ष, ६२-६३; आश्रम व्यवस्था और आचार पक्ष, ६३-६४।

## २ : अद्वैतवाद का अव्यवस्थित इतिहास

वैदिक अद्वैतवाद ६५

संहिताएं और अद्वैत वेदान्त, ६५–ऋग्वेद संहिता और अद्वैतवाद, ६६–देवतावाद और अद्वैतवाद, ६६-०७; प्रजापति, विश्वकर्मा एवं त्वष्टा के वर्णन में अद्वैतवाद के बीज, ६७; परमतत्त्व के एकत्त्व एवं अजत्त्व की अभिव्यक्ति, ६७; पुरुष सूक्त के विराट् पुरुष में ब्रह्म के स्वरूप की पृष्ठभूमि, ६७-६८; नासदीय सूक्त और अद्वैत वेदान्त, ६८-६६; हंसवती ऋचा और अद्वैत वेदान्त, ६६-१००; सामवेद संहिता और अद्वैत वेदान्त, १००-१०१; यजुर्वेद संहिता और अद्वैत वेदान्त, १०१-१०२; यजुर्वेद में ब्रह्म और माया शब्दों का प्रयोग, १०२; यजुर्वेद में ब्रह्म और माया शब्दों का प्रयोग, १०२; अथर्व वेद संहिता और अद्वैत वेदान्त, १०२-१०४; ब्राह्मण ग्रन्थ और अद्वैत वेदान्त, १०४-१०५; आरण्यक ग्रन्थ और अद्वैत वेदान्त; १०५-१०७; उपनिषद् और अद्वैत वेदान्त, १०७–सदानन्द का मत, १०७; ब्लूमफील्ड का मत, १०७; मैक्समूलर का मत, १०७; डायसन का मत, १०७; प्रो० जे० एस० मेर्केजी का मत, १०८; प्रो० ग़फ का मत, १०८; उपनिषद् और ब्रह्म सम्बन्धी विवेचन, १०८-१०६; सत् एवं असत्रूप में ब्रह्मा का वर्णन, ११०; ब्रह्म का वर्णन, ११०; कालातीत ब्रह्म का वर्णन, ११०; कार्यकारण अवस्था से अतीत ब्रह्म का वर्णन, ११०-१११; पूर्ण सत्य के रूप में ब्रह्म वर्णन, १११; ईश्वर रूप में ब्रह्म वर्णन, १११; स्रष्टा रूप में ब्रह्म वर्णन, १११; रक्षक रूप में ब्रह्म वर्णन, १११-११२; उपनिषदों में ब्रह्म के नियन्ता का रूप वर्णन, ११२; उपनिषदों में ब्रह्म के नकारात्मक रूप का वर्णन; ११२; डा० दासगुप्त का मत और उसकी आलोचना, ११३-११४; 'नेति-नेति' के सम्बन्ध में हिलेब्रां और एकहार्ट का मत और उसकी आलोचना, ११४; उपनिषदों में आत्मा का स्वरूप, ११४; उपनिषदों में आत्मा के भेदों (विभिन्न स्वरूपों) का निरूपण, ११४-११५; उपनिषदों में माया का स्वरूप, ११५; उपनिषदों में मुक्ति का सिद्धान्त, ११५-११६।

सूत्र साहित्य और अद्वैतवाद ११६

पुराण साहित्य और अद्वैतवाद ११६

विष्णुपुराण, ११७; शिवपुराण, ११७; श्रीमद्भागवतमहापुराण, ११७-११८; मार्कण्डेयपुराण, ११८; नारदीय पुराण, ११८; कूर्मपुराण, ११६; वायुपुराण, ११६; स्कन्द पुराण, ११६; गरुड़ पुराण, ११६; ब्रह्म पुराण, १२०; वामन पुराण, १२०-१२१; श्रीमद्देवीभागवत, १२१; मत्स्यपुराण, १२१।

श्रीमद्भगवद्गीता और अद्वैतवाद १२१-१२३

तन्त्र और अद्वैतवाद १२३

शक्त्यद्वैतवाद का स्वरूप, १२३; शक्त्यद्वैतवाद मत में जीव और शिव के ऐक्य एवं मुक्ति का विचार, १२४।

योगवासिष्ठ एवं अद्वैतवाद १२४

योगवासिष्ठ में परमार्थ सत्य ब्रह्म का स्वरूप, १२४-१२५; जीव का स्वरूप, १२५; योगवासिष्ठ का कल्पनावाद, १२५-१२६।

वेदान्त-दर्शन के प्रवर्तक प्रमुख महर्षि एवं आचार्य १२६

बादरि, १२६; जैमिनि, १२७; काशकृत्स्न, १२७-१२८; औडुलौमि, १२८; कार्ष्णाजिनि, १२८; आत्रेय, १२८-१२६; आश्मरथ्य, १२६; काश्यप, १२६।

## ३ : अद्वैतवाद का व्यवस्थित इतिहास

शंकराचार्य पूर्ववर्ती वेदान्ती आचार्य और उनकी रचनाओं में अद्वैतवाद के बीज १३०

बोधायन, १३०; उपवर्ष, १३०; गुहदेव और कपर्दी, १३१; भारुचि, १३१; भृर्तहरि, १३१-१३२; भर्तृमित्र, १३२; ब्रह्मनन्दी, १३२; टंक, १३३; द्रविड़ाचार्य, १३३; ब्रह्मदत्त, १३३-१३४; भृर्तप्रपंच, १३३—भर्तृप्रपंच का दार्शनिक सिद्धान्त, १३४; भर्तृप्रपंच का मोक्ष सम्बन्धी सिद्धान्त, १३५; भृर्तप्रपंच का परिणामवाद, १३५; भर्तृप्रपंच का प्रमाणसमुच्चयवाद, १३५; सुन्दरपाण्ड्य, १३५-१३६; गौडपादाचार्य का दर्शन, १३६-१३७—गौडपादाचार्य द्वारा अद्वैततत्त्व का प्रतिपादन, १३७—ब्रह्म का स्वभाव, १३७-१३८; गौडपादाचार्य द्वारा स्वप्नसादृश्य के आधार पर किया गया जगन्मिथ्यात्व का प्रतिपादन, १३८-१३६; शंकराचार्य द्वारा किया गया स्वप्न एवं जाग्रत के भेद का प्रतिपादन, १३६-१४०; समालोचना, १४०-१४१; गौडपादाचार्य का आजातवाद का सिद्धान्त, १४१-१४२; गौडपादाचार्य और माया सम्बन्धी सिद्धान्त, १४१-१४३—अधिष्ठान और माया, १४३; गोविन्दपाद एवं उनकी दार्शनिक देन, १४३-१४४।

शंकराचार्य द्वारा अद्वैतवाद का प्रतिपादन १४५

शंकराचार्य द्वारा अद्वैतवाद के अन्तर्गत ब्रह्म सम्बन्धी सिद्धान्त का प्रतिपादन, १४५-१४६; ब्रह्म

के अस्तित्व का निरूपण, १४६-१४८; शांकर अद्वैतवाद के अन्तर्गत ब्रह्म की जगत् कारणता के सम्बन्ध में विचार, १४८-१४६; शांकर अद्वैतवाद के अन्तर्गत ईश्वर का स्वरूप, १४६–नृसिंहाश्रम का मत, १४६; सर्वज्ञात्मा का मत, १४६-१५०; विद्यारण्य का मत, १५०; अद्वैतचन्द्रिकाकार सुदर्शनाचार्य का मत, १५०; ईश्वर का अन्तर्यामित्व एवं शासकत्व, १५०; ईश्वर की लीला और सृष्टि, १५०-१५१; शांकर दर्शन में सृष्टिवैषम्य और ईश्वर, १५१; शांकर अद्वैतवाद के अन्तर्गत जीव का स्वरूप, १५१-१५२–वाचस्पति मिश्र का मत, १५२; प्रकटार्थ विवरणकार का मत, १५२; विद्यारण्य का मत, १५२; सर्वज्ञात्ममुनि का मत, १५२; दृग् दृश्यविवेक के अनुसार जीव के तीन भेद, १५२; अप्पयदीक्षित द्वारा उद्धृत कुछ अन्य मत, १५२; इस लेखक का दृष्टिकोण, १५३; जीव और ईश्वर, १५३-१५४; जीव और साक्षी का अन्तर, १५४; जीव और आत्मा, १५४-१५५; जीव की एकता एवं अनन्तता का विचार, १४५–एकजीववाद के अनेक स्वरूप, १५६-१५७।

शंकराचार्य का अद्वैतवाद और उनका मायावाद का सिद्धान्त १५७

थीवो का मत, १५७-१५८; कोलब्रुक का मत, १५८; मैक्समूलर का मत, १५८; रेगनाड का मत, १५८; गफ़ का मत, १५८; डा० प्रभुदत्त शास्त्री का मत, १५८-१५६; समालोचना, १५६-१६०; शांकर मायावाद का स्वरूप, १६०-१६२–माया की विषयिता एवं विषयता, १६२; शांकर वेदान्त में माया का विषयित्व, १६२; विषयत्व की दृष्टि से अविद्या एवं माया का निरूपण, १६२-१६४; रामतीर्थ का मत, १६४; प्राणरूप से अविद्या के विषयत्व का निरूपण १६४-१६५; शंकराचार्योत्तरकाल में अविद्या एवं माया का भेद-निरूपण, १६५–विवरणकार का मत, १६५; विद्यारण्य का मत, १६५; अद्वैत चन्द्रिकाकार सुदर्शनाचार्य का मत, १६५-१६६; माया की आवरण एवं विक्षेप शक्तियां, १६६।

शंकराचार्य-पश्चाद्वर्ती अद्वैतवादी आचार्य और अद्वैतवाद का विश्लेषण १६६-१६७

सुरेश्वराचार्य, १६७–सुरेश्वराचार्य का प्रमुख दार्शनिक मत, १६७; सुरेश्वराचार्य का आभासवाद का सिद्धान्त, १६७-१६८; पद्मपादाचार्य, १६६–जगन्मिथ्यात्व के सम्बन्ध में पद्मपादाचार्य का विचार, १६६-१७०; वाचस्पति मिश्र, १७०–वाचस्पति मिश्र द्वारा अद्वैत वेदान्त की व्याख्या, १७०-१७१; सर्वज्ञात्म मुनि, १७१-१७२–सर्वज्ञात्ममुनि और अधिष्ठानवाद, १७२; अद्वैतानन्द बोधेन्द्र, १७२; आनन्दबोध भट्टारकाचार्य, १७३; प्रकाशात्मयति, १७३-१७४; विद्यारण्य, १७७–विद्यारण्य द्वारा किया गया साक्षी का विवेचन, १७८; प्रकाशानन्द, १७८–१८०; मधुसूदन सरस्वती, १८०-१८१; एकजीववाद, १८१; मिथ्यात्त्व, १८१–१८२; ब्रह्मानन्द सरस्वती, १८२-१८३; धर्मराजाध्वरीन्द्र, १८२-१८४; गंगापुरी भट्टारकाचार्य, १८४; श्रीकृष्णमिश्रयति, १८४; श्री हर्ष मिश्र, १८४; श्री रामद्वाचार्य, १८४; शंकरानन्द, १८५; आनन्दगिरी, १८५; अखण्डानन्द, १८५; मल्लनाराध्य, १८५; नृसिंहाश्रम, १८५; भट्टोजिदीक्षित, १८६; सदाशिव ब्रह्मेन्द्र, १८६; नीलकण्ठसूरि, १८६; सदानन्द सरस्वती, १८६; आनन्दपूर्ण विद्यासागर, १८७; नृसिंह सरस्वती, १८७; रामतीर्थ, १८७; आपदेव, १८७; गोविन्दानन्द, १८७; रामानन्द सरस्वती, १८७; काश्मीरक सदानन्द यति, १८७; रंगनाथ, १८८; अच्युत कृष्णानन्द तीर्थ,

१८८; महादेव सरस्वती, १८८; सदाशिवेन्द्र सरस्वती, १८८; आयन्न दीक्षित, १८८।

उन्नीसवीं-बीसवीं शताब्दी के अद्वैतवादी दार्शनिक १८८-१८६

बीसवीं शताब्दी के शास्त्रीय अद्वैत दर्शन के लेखक, १८६; उन्नीसवीं-बीसवीं शताब्दी के नवीन परम्परा के कतिपय अद्वैती दार्शनिक एवं तत्त्ववेत्ता, १८६-१६०; स्वामी रामकृष्ण परमहंस और उनका दार्शनिक सिद्धान्त, १६०-१६२; अरविन्द और उनका दार्शनिक सिद्धान्त, १६२-१६३; आचार्य विनोवा भावे और उनका दर्शन, १६३-१६५।

## ४ : अद्वैतवाद का स्वरूप विवेचन (पूर्वार्द्ध)

ब्रह्म का सगुण एवं निगुर्ण रूप १६६

ब्रह्म का निगुर्ण रूप, १६६-१६७; ब्रह्म का सगुण रूप, १६७; निगुर्ण एवं सगुण का समन्वय, १६७-१६८।

जगत् का मिथ्यात्व और उसकी व्यावहारिकता १६८-१६६

जगत् की अभावरूपता का निराकरण, १६६-२००; अध्यास के आधार पर जगत् के मिथ्यात्व का प्रतिपादन, २००-२०१; अनिर्वचनीयख्यातिवाद, २०१; आत्मख्यातिवाद का सिद्धान्त, २०१; असत्ख्यातिवाद का सिद्धान्त, २०२; अन्यथाख्यातिवाद का सिद्धान्त, २०२; अख्यातिवाद का सिद्धान्त, २०२; सत् ख्यातिवाद का सिद्धान्त, २०२; उपर्युक्त मतों की समालोचना, २०२-२०३; अनिर्वचनीय ख्यातिवाद का सिद्धान्त, २०३-२०४।

क्या अद्वैत वेदान्त में कार्यकारणवाद सम्भव है ? २०५-२०६

वैदिक कार्यकारणवाद, २०६-२०८; अद्वैत वेदान्त और कार्यकारणवाद का सिद्धान्त, २०८-२०६; विवर्तवाद का स्वरूप, २०६-२१०; विवर्तवाद एवं सांख्य का सत्कार्यवाद और परिणामवाद, २१०; विवर्तवाद और असत्कार्यवाद का सिद्धान्त, २१०-२११।

अद्वैत वेदान्त के शंकराचार्य-परवर्ती आचार्यों द्वारा कार्यकारणवाद की समालोचना २११

संक्षेप शारीरककार का मत, २११-२१२; विवरणकार का मत, २१२; वाचस्पति मिश्र का मत, २१२; अद्वैत सिद्धिकार मधुसूदन सरस्वती का मत, २१२; प्रकाशानन्द का मत, २१२; कतिपय अन्य मत, २१२-२१३; आलोचना, २१३-२१४; दृष्टि-सृष्टिवाद, २१४; प्रथम मत के अनुसार दृष्टि-सृष्टिवाद का स्वरूप, २१४; प्रथम मत की आलोचना, २१४-२१५; द्वितीय मत के अनुरूप दृष्टि-सृष्टिवाद का निरूपण, २१५-२१६; समीक्षा, २१६; सृष्टि-दृष्टिवाद का सिद्धान्त, २१६।

अध्यारोपवाद एवं अपवाद की योजना २१६-२१७

अपवाद के तीन भेद, २१७; यौक्तिक अपवाद, २१७; प्रत्यक्ष अपवाद, २१७।

## ५ : अद्वैतवाद का स्वरूप-विवेचन (उत्तरार्द्ध)


अद्वैत वेदान्त के अन्तर्गत अधिष्ठान का स्वरूप २१८-२१६

शून्यवादी बौद्ध का अधिष्ठानवाद पर आरोप और उसका परिहार, २१६; बीजांकुर न्याय अधिष्ठान का समर्थन, २१६-२२०; जागरण एवं स्वप्नकालिक अध्यास का अधिष्ठान, २१६-२२२।

अध्यात्मवाद और अद्वैत दर्शन २२२

अन्यथाख्यातिवादी नैयायिक का अध्यास सम्बन्धी मत, २२२; आत्मख्यातिवाद क्षणिक विज्ञानवादी बौद्ध का मत, २२२; शून्यवादी बौद्ध का मत, २२२-२२३; अख्यातिवादी मीमांसक का मत, २२३; अद्वैत वेदान्त में अध्यास का स्वरूप, २२३-२२४; अध्यास का विभिन्न रूप, २२४; अध्यास का महत्त्व, २२४-२२५।

अद्वैत वेदान्त में ईश्वरोपासना की संगति और उसका महत्त्व २२५

ब्रह्मलोक प्राप्त करने वाले सगुणोपासकों की मुक्ति, २२५-२२६; सुरेश्वराचार्य का मत, २२६; अहंग्रह और प्रतीक उपासनाएं, २२६-२२७; संन्यास की उपयोगिता और योग्यता, २२७-२२८।

वेदान्त दर्शन में मुक्ति का स्वरूप २२८

मुक्ति की परिभाषा और उसका स्वरूप, २२८-२२६; अविद्या निवृत्ति और आत्मबोध, २२६-२३०; मुक्त पुरुष का व्यवहार, २३१-२३२; क्या मुक्त पुरुष का परलोकगमन सम्भव है ?, २३२; जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति, २३२-२३३; मुक्तात्माओं द्वारा शरीरपात होने पर पुनः शरीर धारण करने की समस्या पर विचार, २३३; समीक्षा—२३३-२३५; 'काश्यां मरणान्मुक्तिः' के सम्बन्ध में विचार, २३५-२३६।

अद्वैत वेदान्त में वृत्ति-निरूपण २३६

स्थूल विषयों से सम्बन्धित वृत्ति, २३७; वृत्ति का महत्त्व, २३७-२४०; 'अहंब्रह्मास्मि वृत्ति का स्वरूप और उसकी उपयोगिता, २४०-२४१; 'अहं ब्रह्मास्मि' एवं जडघटाद्याकाराकारित चित्तवृत्ति का भेद-निरूपण, २४१; तत्त्वमसि द्वारा ब्रह्मबोध, २४१-२४२; तत्त्वमसि के अन्तर्वर्ती पदों का अर्थ, २४२; 'त्वम्' पद का वाच्यार्थ एवं लक्ष्यार्थ, २४२; तत्त्वमसि का लक्षणा प्रतिपाद्य अर्थ, २४२-२४३; जहल्लक्षणा और तत्त्वमसि, २४३; अजहल्लक्षणा और तत्त्वमसि, २४३-२४४; तत्त्वमसि और भाग लक्षणा या जहद जहल्लक्षणा, २४३-२४५; समानाधिकार सम्बन्ध, २४५; विशेषण-विशेष्य भाव सम्बन्ध, २४५-२४६; वेदान्तपरिभाषाकार का मत, २४६-२४७।


## ६ : अद्वैतवाद तथा अन्य विविध वैष्णव-वेदान्तिकवाद—तुलनात्मक अध्ययन


रामानुजाचार्य का दार्शनिक सिद्धान्त (विशिष्टाद्वैतवाद) २५०-२५७

ब्रह्म का विविध प्रकार से वर्णन, २५०; ब्रह्म का आधार रूप, २५०-२५१; ब्रह्म का नियन्ता

रूप, २५१; ब्रह्म का शासक एवं रक्षक रूप, २५१-२५२; ब्रह्म का शेषी रूप, २५२; ब्रह्म का स्रष्टा रूप, २५३; रामानुज-दर्शन में जीव का स्वरूप, २५२-२५४; जीवों के भेद, २५४; जगत्, २५५; मुक्ति का स्वरूप, २५५-२५६; रामानुज दर्शन में प्रपत्ति का स्वरूप, २५६-२५७; फल समर्पण, २५७; भार समर्पण, २५७; स्वरूप समर्पण, २५७; टेंकलई मत, २५७; बडकलै मत, २५७-२५८।

अद्वैतवाद एवं विशिष्टाद्वैतवाद की तुलना २५८-१७०

ब्रह्म, २५९-१६०; जीव, २६०; जगत्, २६१; कार्यकारणवाद, २६१-२६२; मुक्ति का विचार, २६२; तत्त्वमसि, २६३; माया सम्बन्धी दृष्टिकोण, २६३-२६४; आश्रयानुपपत्ति, २६४-२६५; ब्रह्मावरकत्वानुपपत्ति, २६६; स्वरूपानुपपत्ति, २६६-२६७; अनिर्वचनीयत्वानुपपत्ति, २६७-२६८; प्रमाणानुपपत्ति, २६८; निवर्तकानुपपत्ति, २६८-२६९; निवृत्यनुपपत्ति, २६९-२७०।

निम्बार्क दर्शन का स्वरूप २७०

द्वैताद्वैतवाद का सिद्धान्त २७०-२७३

ईश्वर, २७१; जीव, २७२; ईश्वर एवं जीव का सम्बन्ध, २७२; जगत्, २७२-२७३; मुक्ति, २७३।

निम्बार्क दर्शन और अद्वैत वेदान्त दर्शन २७३-२७४

मध्वाचार्य का दार्शनिक सिद्धान्त २७४-२७८

ईश्वर, २७६; जीव, २७६-२७७; जगत्, २७७; मुक्ति, २७७-२७८।

अद्वैत वेदान्त एवं मध्व-दर्शन २७८

वल्लभाचार्य का दार्शनिक सिद्धान्त (शुद्धाद्वैतवाद) २७९-२८२

ब्रह्म, २७९; कार्यकारण सम्बन्ध, २७९-२८०; वल्लभ दर्शन का जीव संबंधी सिद्धान्त, २८०-२८१; जीवों के भेद, २८१; वल्लभ दर्शन के अनुसार जगत् का स्वरूप, २८१; वल्लभ दर्शन के अनुसार जगत् और संसार का भेद, २८१-२८२।

वल्लभ दर्शन के अनुसार भक्ति का स्वरूप २८२-२९६

शाण्डिल्य सूत्र और भक्ति, २८२; विष्णुपुराण और भक्ति, २८२; श्रीमद्भगवद्गीता में भक्ति का स्वरूप, २८२-२८३; रामानुजाचार्य और भक्ति, २८३; भक्ति-चिन्तामणि के अनुसार भक्ति का स्वरूप, २८३; कुछ अन्य आचार्यों एवं विद्वानों के मत, २८३; गोपेश्वर जी महाराज का मत, २८३; गोपेश्वर जी महाराज का मत, २८३; इस लेखक का दृष्टिकोण, २८३; वल्लभाचार्य और उनका भक्ति सम्बन्धी सिद्धान्त, २८३-२८४; वल्लभाचार्य और उनका पुष्टिमार्ग, २८४; मर्यादा भक्ति और पुष्टि भक्ति, २८४-२८५; प्रवाहमार्ग और पुष्टिमार्ग, २८५; भक्ति के साधन, २८५; वल्लभ दर्शन में मुक्ति स्वरूप, २८६।

अद्वैत वेदान्त एवं वल्लभ दर्शन, तुलनात्मक विवेचन २८६-२८६

कतिपय अन्य वैष्णव एवं उनके दार्शनिक सिद्धान्त २८६

महाप्रभु चैतन्य और उनका दार्शनिक सिद्धान्त २६०-२६१

पंचधा भक्ति, २६१; शुद्धा भक्ति, २६१।

जीव गोस्वामी का दार्शनिक सिद्धान्त २६१

जीवगोस्वामी के अनुसार ब्रह्म, भगवान् तथा परमात्मा का स्वरूप २६२-२६४

भगवान् की शक्तियां, २६२-२६३; जीव का स्वरूप, २६३; जगत् का स्वरूप, २६३; जीवगोस्वामी और परमात्मसाक्षात्कार का स्वरूप, २६३-२६४; मुक्ति के अन्य रूप, २६४।

जीव गोस्वामी और भक्ति का स्वरूप २६४-२६६

भगवन्नाम का महत्त्व, २६४-२६५; भक्ति की नौ विशेषताएं, २६५; भक्ति के भेद, २६५; शरणागतिभाव और उसके प्रमुख तत्त्व, २६५; भक्तों की विभिन्न कोटियां, २६५-२६६।

अद्वैत वेदान्त और जीवगोस्वामी का दार्शनिक सिद्धान्त (तुलनात्मक दृष्टिकोण) २६६-२६८

बलदेव विद्याभूषण और उनका दार्शनिक सिद्धान्त २६८-३००

ईश्वर, २६८; बलदेव विद्याभूषण का 'विशेष' सिद्धान्त, २६८-२६६; भगवान् की शक्तियां, २६६; भक्ति, २६६; समीक्षा, २६६-३००।


## ७ : अद्वैतवाद का तुलनात्मक अध्ययन


वेदान्तिक अद्वैतवाद और तान्त्रिक शक्त्यद्वैतवाद ३०१-३०७

अद्वैतवादी का ब्रह्म और शक्त्यद्वैतवादी का शक्ति तत्त्व, ३०३-३०४; अद्वैतवादी की माया और शक्त्यद्वैतवादी की शक्ति, ३०४; अद्वैतवादी और शक्त्यद्वैतवादी के अनुसार जगत् का स्वरूप, ३०४-३०५; अद्वैतवाद और शक्त्यद्वैतवाद के अन्तर्गत मोक्ष का तुलनात्मक विवेचन, ३०५-३०७।

शक्त्यद्वैतवाद की कुछ समस्याएं ३०७-३०८

वेदान्तिक अद्वैतवाद और काश्मीरी शैव दर्शन का ईश्वराद्वयवाद ३०८-३११

क्रमणिका, ३०८-३०६; शैव सम्प्रदाय, ३०६-३११।

काश्मीर-शैवदर्शन का सैद्धान्तिक रूप ३११-३१७

स्पन्ददर्शन, ३११-३१३; प्रत्यभिज्ञा दर्शन, ३१३-३१४; स्पन्द दर्शन और प्रत्यभिज्ञा दर्शन, ३१४-३१५; स्पन्द शास्त्र एवं प्रत्यभिज्ञाशास्त्र का ईश्वराद्वैयवाद और वेदान्तिक अद्वैतवाद–तुलनात्मक विवेचन, ३१५-३१७।

वेदान्त का अद्वैतवाद औरं योगवासिष्ठगत अद्वैतवाद–तुलनात्मक विवेचन ३१७-३२०

वेदान्तिक अद्वैतवाद और बौद्ध दर्शन (विज्ञानवाद एवं शून्यवाद)–

तुलनात्मक अध्ययन ३२०-३२१

विज्ञानवाद का संक्षिप्त परिचय ३२१-३२७

योगाचार और विज्ञानं का अर्थ, ३२१-३२२; क्षणिकविज्ञानवाद एवं प्रतीत्य समुत्पादवाद, ३२२-३२३; विज्ञानवादी का सांवृत्तिक सत्य, ३२३; परमार्थ सत्य, ३२३-२४; असंग और वसुवन्धु का चरम सत्य, ३२४; लंकावतार सूत्र में चरम सत्य का रूप, ३२४; अश्वघोष और चरम सत्य, ३२४; विज्ञानवाद एवं वेदान्तिक अद्वैतवाद, ३२५-३२७।

शून्यवाद एक दिग्दर्शन ३२७-३३२

प्रतीत्य समुत्पादवाद का स्वरूप, ३२८; शून्यता के विभिन्न रूप, ३२६–अध्यात्म शून्यता, ३२६; वहिर्धाशून्यता, ३२६; अध्यात्म वहिर्धाशून्यता, ३२६; शून्यता की शून्यता, ३२६; महाशून्यता, ३२६; परमार्थ शून्यता, ३२६; संस्कृत शून्यता, असंस्कृतशून्यता ३२६, अत्यन्त शून्यता ३२६; अनवराग्र शून्यता ३२६; अनवकार शून्यता, ३२६; प्रकृति शून्यता, ३२६; सर्वधर्म शून्यता, ३२६; लक्षण शून्यता, ३२६ उपलम्भ शून्यता, ३३०; अभावस्वभावशून्यता, ३३०; भावशून्यता, ३३०; अभाव शून्यता, ३३० स्वभाव शून्यता, ३३०; परभाव शून्यता, ३३०; धर्म निःस्वभावता, ३३०; शून्यवादी की सत्यद्वयवादी कल्पना, ३३०-३३१; विज्ञानवादी एवं शून्यवादी की संवृत्ति का अन्तर, ३३१; निर्वाण, ३३१; अपर प्रत्यय, ३३२; शान्त, ३३२; प्रपंचा-प्रपंचित, ३३२, निर्विकल्प, ३३२; अनानार्थ, ३३२; निर्वाण की असत्यता, ३३२।

शून्यवाद और अद्वैतवाद का तुलनात्मक विवेचन ३३२-३३६

सत्ता सम्बन्धी विचार, ३३४; संवृति एवं अविद्या; ३३४-३३६।

क्या अद्वैतवाद के प्रस्थापक शंकराचार्य प्रच्छन्न बौद्ध हैं? ३३६-३४०

पद्‌ पुराण का मत, ३३६; रामानुजाचार्य का मत, ३३६-३३७; भास्कराचार्य का मत, ३३७; योगवासिष्ठ का मत, ३३७; डा० दासगुप्त का मत, ३३७; डा० वरुआ का मत, ३३७; राहुल सांकृत्यायन का मत, ३३७; समालोचना, ३३८-३४०।

भर्तृहरि का शब्दाद्वयवाद और शंकराचार्य का अद्वैतवाद ३४०-३४१

गौडपादाचार्य का अजातवाद और शांकर अद्वैतवाद ३४१-३४२

## ८ : उपसंहार

अद्वैत वेदान्त पर विहंगम दृष्टि ३४३-३५२

अद्वैतवाद की विशेषताएं, ३४६; ब्रह्म की सगुणता एवं निगुर्णता, ३५०; सृष्टि वैषम्य और

ईश्वर, ३५०; आचार का महत्त्व, ३५०; सत्तात्रय की कल्पना, ३५०-३५१; मायावाद की देन, ३५१; जगत् का मिथ्यात्व, ३५१; विवर्तवाद, ३५१; अधिष्ठानतावाद और अध्यासवाद, ३५१; मुक्ति का सिद्धान्त, ३५२; अनिर्वचनीयख्यातिवाद, ३५२।

अद्वैतवाद का दार्शनिक एवं व्यावहारिक महत्त्व ३५२-३५३

परिशिष्ट–१

सहायक ग्रन्थ-सूची ३५५-३६४

(क) संस्कृत ग्रन्थ
(ख) अंग्रेज़ी ग्रन्थ एवं पत्र-पत्रिकाएं आदि
(ग) हिन्दी ग्रन्थ एवं पत्र-पत्रिकाएं आदि
(घ) वंगला-ग्रन्थ
(ङ) संस्कृत-जर्मन ग्रन्थ
(च) अरबी ग्रन्थ

परिशिष्ट-२ ३६५-३८६

अनुक्रमणिका ३८७-३८८

# संकेत-निर्देश-सूची

| | |
|---|---|
| अ० वे० सं० | अथर्व वेद संहिता |
| ई० उ० | ईशावास्य उपनिषद् |
| उ० सा० | उपदेश साहस्री |
| ऐ० आ० | ऐतरेय आरण्यक |
| ऐ० ब्रा० | ऐतरेय ब्राह्मण |
| क० उ० | कठ उपनिषद् |
| गौ० का० | गौडपाद कारिका |
| छा० उ० | छान्दोग्य उपनिषद् |
| तै० आ० | तैत्तिरीय आरण्यक |
| तै० ब्रा० | तैत्तिरीय ब्राह्मण |
| पा० टि० | पाद टिप्पणी |
| प्र० पा० भा० | प्रशस्त पाद भाष्य |
| ब्र० सू० | ब्रह्म सूत्र |
| ब्र० सू० शा० भा० | ब्रह्म सूत्र शाङ्कर भाष्य |
| बृ० उ० | बृहदारण्यक उपनिषद् |
| बृ० भा० वा० | बृहदारण्यक भाष्य-वार्तिका |
| म० का० | मध्यमक कारिका |
| मा० उ० | माण्डूक्य उपनिषद् |
| मा० का० वृ० | माध्यमिक कारिका वृत्ति |
| यो० वा० | योग वासिष्ठ |
| लं० सू० | लङ्कावतार सूत्र |
| वि० प्र० सं० | विवरणप्रमेयसंग्रह |
| वे० सि० मु० | वेदान्त सिद्धान्त मुक्तावली |
| श० ब्रा० | शतपथ ब्राह्मण |
| शा० भा | शाबर भाष्य |
| शा० भा० क० उ० | शंकर भाष्य कठ उपनिषद् |
| शा० भा० छा० उ० | शंकर भाष्य छान्दोग्य उपनिषद् |
| शा० भा० बृ० उ० | शंकर भाष्य बृहदारण्यक उपनिषद् |
| शा० भा० मा० उ० | शंकर भाष्य माण्डूक्य उपनिषद् |
| शा० भा० मा० का० | शंकर भाष्य माण्डूक्य कारिका |

| | |
|---|---|
| सि० ले० सं० | सिद्धान्त लेश संग्रह |
| D.S.V. | Deussen's System of Vedānta |
| E.R.E. | Encyclopaedia of Religion & Ethics |
| J.A.O.S. | Journal of the American Oriental Society |
| S.B.E. | Sacred Books of the East |

प्रथम अध्याय

## विषय-प्रवेश

# दर्शन के क्षेत्र में अद्वैतवाद का स्थान

भारतीय एवं विदेशीय दर्शन के क्षेत्र में वेदान्तदर्शन के अद्वैतवाद सिद्धान्त का स्थान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। यों तो, संहितागत अद्वैतवाद, औपनिषद अद्वैतवाद, शक्त्यद्वैतवाद, शैवागम के अद्वैतवाद, बौद्ध अद्वैतवाद, योगवासिष्ठगत कल्पनावादसम्मत अद्वैतवाद, भर्तृहरिप्रतिपादित शब्दाद्वैतवाद, गौड़पादीय अद्वैतवाद, मायावादपुष्ट शाङ्कर अद्वैतवाद, रामानुज के विशिष्टाद्वैतवाद, वल्लभाचार्य के शुद्धाद्वैतवाद एवं निम्बार्काचार्य के द्वैताद्वैतवाद आदि सभी सिद्धान्तों में अद्वैत शब्द का योग अद्वैतवाद सिद्धान्त का न्यूनाधिक स्पर्श मिलता है, परन्तु इन समस्त सिद्धान्तों में शाङ्कर अद्वैतवाद के अन्तर्गत अद्वैतवाद का जो पूर्णतया सैद्धान्तिक, सुव्यवस्थित एवं सामंजस्यपूर्ण प्रतिपादन मिलता है, उसका उपर्युक्त अन्य सिद्धान्तों में कहीं अल्प और कहीं अत्यल्प रूप ही उपलब्ध होता है। अतः यहां स्पष्ट रूप से यह कह देना अनुपयुक्त न होगा कि दर्शन के क्षेत्र में शाङ्कर अद्वैतवाद का ही सर्वाधिक महत्त्व है। इस सिद्धान्त का महत्त्व इसी से स्पष्ट है कि जब वेदान्तदर्शन की चर्चा होती है तो उससे प्रायः शाङ्कर दर्शन का ही अर्थ ग्रहण किया जाता है और यही कारण है कि साधारणतया वेदान्तदर्शन से अद्वैत दर्शन का ही आशय ग्रहण किया जाता है।[1]

यहां अद्वैतवाद के अर्थ के सम्बन्ध में भी विचार करना उपयुक्त होगा। अमरकोश[2] में बुद्ध के लिए अद्वयवादी शब्द का प्रयोग किया गया है।

हलायुधकोश[3] के अन्तर्गत भी अद्वयवादी का उल्लेख मिलता है। यहां अद्वयता से एकमात्र आत्मा की ही सत्यता का आशय ग्रहण किया गया है।[4] वाचस्पत्यम् में अद्वैत शब्द की व्याख्या निम्न प्रकार से की है–

द्विधा इतम् द्वीतं तस्य भावः द्वैतम् भेदो–नास्ति द्वैतं भेदो यत्र (तदद्वैतम्)।

---

१. Dr. S.N. Das Gupta: Indian Philosophy, 1, p. 429

२. अमरकोश, १।१४·

३. हलायुधकोश, १।८५

४. अद्वयं सर्वमेव चित्स्वरूपं नात्मनोऽन्यत् किंचनेति वदति।
हलायुधकोश विवृति, पृ० ९९४, (सूचना विभाग, उत्तरप्रदेश. शकाब्द १९७९)

बोथलिंक एवं रौथ द्वारा सम्पादित सेंट पीटर्सबर्ग डिक्शनरी के अन्तर्गत अद्वैतशब्द के अर्थ को स्पष्ट करने के लिए जो जर्मन पेबिट (Pebit) और एलीनहीट (Alleinheit) शब्द दिए हैं, वे भेदरहित अद्वैत तत्त्व के ही अर्थ के बोधक हैं।[१]

Encyclopaedia of Religion And Ethics में अद्वैत शब्द का आशय प्रकट करते हुए कहा है–

"Advaita.......in its philosophic applications means non-dualism and is used to designate the fundamental principle of the Vedanta which asserts that the only reality is brahman."[२]

उपयुक्त कथन के अनुसार अद्वैत शब्द का अर्थ द्वैतवाद के विरोधी एवं वेदान्त के ब्रह्मसत्यत्व-सम्बन्धी सिद्धान्त का द्योतक है।

सर मोनियम मोनियर विलियम्स द्वारा सम्पादित शब्दकोष में अद्वैत शब्द से द्वैतरहित, अनुपम एवं पूर्ण सत्य का तात्पर्य प्रस्तुत किया गया है। दार्शनिक अर्थ में अद्वैत शब्द का अर्थ जीव एवं ब्रह्म या परमात्मा का ऐक्य है।[३]

मैक्डॉनल ने अद्वैत शब्द का अर्थ द्वैतरहित एवं ऐक्य किया है।[४] कार्ल कैपेलर ने भी अद्वैत शब्द का अर्थ द्वैतरहित एवं अद्वयत्व ही किया है।[५]

रूनस द्वारा सम्पादित डिक्शनरी आफ फिलासफी के अन्तर्गत अद्वैतवाद के पर्यायवाची अंग्रेजी शब्द 'मोनिज़्म' का अर्थ एक मूल सत्य किया गया है। उक्त कोश-ग्रन्थ में ही यह भी वतलाया गया है कि इस देश का सर्वप्रथम प्रयोग वूल्फ महोदय ने किया था।[६]

ऊपर उद्धृत किये गए कोशार्थों के अनुसार अद्वैत शब्द का अर्थ द्वैतविरोधी एवं भेदरहित तत्त्व है। अद्वैत शब्द का उपर्युक्त कोशकारों द्वारा दिया गया अर्थ अद्वैतवाद के सम्वन्ध में भी पूर्णतया चरितार्थ होता है।

अद्वैतवाद सिद्धान्त के प्रमुख प्रतिपादनकर्ता शङ्कराचार्य ने भी अद्वैत शब्द का प्रयोग भेदरहित

---

१. *Both Link & Roth :* St. Peters burg Dictionary, Vol. 1, p. 136 (1885)

२. Encyclopaedia of Religion and Ethics, Vol. 1, p. 137

३. अद्वैत–Destitute of duality, having no duplicate, Peerless, sole, unique, identity of Brahma or of the Paramatman or supreme soul with the Jivatman or soul.
*Sir Monier Williams* : Sanskrit English Dictionary, p. 19 (Oxford Clarenden, New edition)

4- *Macdonell* : A Practical Sanskrit Dictionary, p. 9 (Oxford University Press, 1924)

5- *Card Cappler* : Sanskrit-English Dictionary, p. 12 (London, 1891)

6- Dictionary of Philosophy, p. 201 (Ed. by Runes, Vision press, London)

(ब्र० सू०, शा० भा०, १।४।४)

